ल म्हारी रे ॥ २ ॥ चे० ॥ कुटुंबी हे कपटके भंभारी, करे खुशा मत उपरसुं थारी रे ॥ ३ ॥ चे० ॥ ज्यों पंखी बेठे तरु मांरी,मन मांहि सो गरज बिचारी रे ॥ ४ ॥ चे० ॥ तिलोकरिख कहे ब्यो धर्मधारी, जो उतरवा चाहो भवपारी रे ॥ ५ ॥ चे० ॥ इति ॥

॥ अथ शिखामण आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ मानो मानो रे अचल सुख गरजी, मत होवो थें करमका करजी रे ॥ १ ॥ मा० ॥ मत दुःखानां किसीकी मरजी, होणहार टले नहिं जो सरजी रे ॥ २ ॥ मा० ॥ कुसंगतिकों देयो तुम वर जी, पाप त्यागो सयाणें चित्त लरजी रे ॥ ३ ॥ मा० ॥ मत हो नां जुवेगारका थें दरजी, विषय कषायकुं देयो तुम तरजी रे ॥ ४ ॥ मा०॥तिलोकरिख कहे धन जिनवरजी,करे प्रभुजीसुं शिव अरजी रे५

॥ अथ उपदेश आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ मानो मानो रे शिखामण मेरी, ज्यों चाहो मुगतिकी शेरी रे ॥ १ ॥ मा० ॥ मात पिता कुटुंब सब वैरी, जिणसुं ममता कर्या दुःख केरी रे ॥ २ ॥ मा० ॥ मायाकी सपना सम लेरी, मत कर तुं ममता बहु तेरी रे ॥ ३ ॥मा०॥ काचा कुंभ जैसी कायाकी दे हरी, ठेवटमें हावेगा राख ढेरी रे ॥ ४ ॥ मा० ॥ राग द्वेष सर्प माहा ऋहेरी, ले उपशमकी जडी ठेरी रे ॥ ५ ॥ मा० ॥ तिलोक रिख कहे शिख हेरी, पियासुअमृत शिव नेरी रे ॥ ६ ॥मा०॥इति॥

॥ अथ जोबन आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ मत अकडे जोवनके मटके, तेरे शिरपर काल वैरी भटके रे ॥ १ ॥ म० ॥ नित अभक्ष आहारके गटके, वार वार तोय ज्ञा नी गुरु हटके रे ॥ २ ॥ म० ॥ ख्याल तमासामें निशिदिन भटके, धरमके कामें दूरो ठटके रे ॥ ३ ॥ म० ॥ वे तो नरककुंभमांही ल टके, ज्यानें पकड पकड जम पटके रे ॥ ४ ॥ म० ॥ तिलोकरिख

कह कर्म रज फटके, सो तो वेगा अचल सुख सटके रे ॥५॥म०॥

## ॥ अथ जोबन आश्रयी पद बीजुं ॥

॥ क्यों जूल्यो रे जोबनमें अकडी, नवमासा लटक्यो सेरी सकडी रे ॥ १ ॥ क्यों० ॥ बालपणामें रम्यो ख्याल खरखडी, रह्यो जोबनवयमें ऊकडी रे ॥ २ ॥ क्यों० ॥ आयो बुढापो सुजत नहिं अखडी,जोर पडियासुं पकडी लकडी रे ॥३॥क्यों०॥ तिलोकरिख कहे धर्म लेवो पकडी, तो पावोगा मुगति फुल परखडी रे ॥ ४ ॥क्यों०॥

## ॥ अथ संसार आश्रयी पद प्रारंभः

॥ सतगुरुजी कहे जग सपनां,करो धर्मध्यान सोहि अपनां रे ॥ ॥ स० ॥ १ ॥ ज्ञान ध्यान करत नहिं धपनां, पाप करतां तो दिलमांहे कंपनां रे ॥ स० ॥ २ ॥ दान देनां शीलपाल तप तपनां, शुद्धभावनामें दिल थपनां रे ॥ स० ॥ ३ ॥ सजन सनेही नहिं हे कोइ अपनां, आखर तो जरूर तुऊ खपनां रे ॥स०॥४॥ सुगुरु सेवा करत नहिं छिपनां, तिलोकरिख कहे प्रभु जपनां रे ॥स०॥५॥

## ॥ अथ शिक्षा आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ वार वार सतगुरु समजावे, क्यों तुं कर्म बंध नपावे रे ॥ ॥ वा० ॥ १ ॥ जीव हसतां हसतां जमावे, छोडंतां अति मुशकिल थावे रे ॥ वा० ॥ २ ॥ जो तुं आक धतुरा वावे, तो तुं आंब कहांसुं खावे ॥ वा० ॥ ३ ॥ जहेर खायकें जिवणो चमावे, तिम पाप करिने सुख चावे रे ॥ वा० ॥ ४ ॥ जैसा बांध्या तेसा उदय आवे, चारु गतिमांहि सो दुःख पावे रे ॥ वा० ॥ ५ ॥ तिलोकरिख कहे कर्म उडावे, सो तो शिवपुर वेग सिधावे रे ॥ वा० ॥ ६ ॥

## ॥ अथ कर्म आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ कर्मगति हे अजब जगमांहे, इण सम शत्रु कोइ नांइ रे ॥ ॥ क० ॥ १ ॥ कुंमरिक तप करियो उलसाइ, मर गयो नरक सात

मी मांइ रे ॥ क० ॥ २ ॥ अढीदिन संजम पद पाइ, पुंमरीक सर्वार्थसिद्ध जाइ रे ॥ क० ॥३॥ प्रनुजी कीकिनी अधिक बुराइ, गोसालक पायो सुर प्रनुताइ रे ॥ क० ॥ ४ ॥ जमाली श्रीवीरका जमाइ, करमासुं खोटी सरधा आइ रे ॥ क० ॥ ५ ॥ तिलोकरिख कहे कर्म कसाइ, इनके कोइको मुलाजो नांइ रे ॥ क०॥ ६ ॥ इति ॥

## ॥ अथ शूरपणा आश्रयी पद प्रारंनः ॥

॥ करो करो करमसें दंगा, जिणसुं पावोगा सुख उत्तंगा रे ॥ क० ॥ १ ॥ वश कर लो मनकी तरंगा, बोडो विषय कषाय प्रसंगा रे ॥ क० ॥ २ ॥ राखो चित्त निर्मल जिम गंगा, बोडो पंच प्रमाद अनंगा रे ॥ क० ॥ ३ ॥ तप जप करणीमें रहो चंगा, मेटो कर्म बंधणकी उबंगा रे ॥ क० ॥ ४ ॥ तिलोकरिख कहे केवल संगा, तरो नवोदधि तरंग अथंगा रे ॥ क० ॥ ५ ॥ इति ॥

## ॥ अथ दयाव्रत आश्रयी पद प्रारंनः ॥

॥ पालो पालो रे नविक दया माता, इणसुं पाउगा अचल सुखशाता रे ॥ पा० ॥ १ ॥ जग प्राणी सब जीवणो चहाता, दुःख मरणसें सब थरराता रे ॥ पा० ॥२॥ एसें जाणकें होवो थें अनयदाता, कोइ जीवकुं न देणी अशाता रे ॥ पा० ॥ ३ ॥ टले नरकनिगोदका खाता, जो रहे दयारस रंगराता रे ॥ पा० ॥ ४ ॥ साठ नाम वताया जगत्राता, ज्यों आराधे सो शिवसुख पाता रे ॥ पा० ॥ ५ ॥ तिलोकरिख कहे आगम बाता, कोइ हलुकर्मी चित चाता रे ॥ पा० ॥ ६ ॥ इति पदम् ॥

## ॥ अथ सत्यवचन आश्रयी पद प्रारंनः ॥

॥ सत्य वचन बोलो रे नविप्राणी, सो तो निरवद्य शिवसुख दाणी रे ॥ स० ॥ १॥ सत्य असत्यको नेद पिगणी, पिछें बोलो वचन शुद्ध गणी रे ॥ स० ॥ २ ॥ कोमल मृडु अमृतसी वाणी,

जिणमें होवे नहिं धर्म हाणी रे ॥ स० ॥ ३ ॥ बोलो शुद्ध सत्य मती वाणी, जिणकी कीर्त्ति अधिक जग जाणी रे ॥ स० ॥ ४ ॥ तिलोकरिख कहे आगम वाणी, सत्यवादी वरे शिवराणी रे ॥५॥

## ॥ अथ अदत्त व्रत आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ मत लेवो रे अदत्त पर भाइ, जिणसुं कमी रहे नहिं कांइ रे ॥ म० ॥ १ ॥ जे चोरी तजेगा चित्त चहाइ, कबु फिकर नहिं उणतांइ रें ॥ म० ॥ २ ॥ रहे जगमें प्रतीत सवाइ, संतोष समान सुख नांइ रे ॥ म० ॥ ३ ॥ जिसके अनेक विघन टल जाइ, मर जावे सुरगतके मांइ रे ॥ म० ॥ ४ ॥ तिलोकरिख कहे दत्तव्रत की बडाइ, जिनशास्त्रमें प्रभु फरमाइ रे ॥ म० ॥ ५ ॥ इति ॥

## ॥ अथ शीयलव्रत आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ सदा पालो रे शियल सुखदाइ, दोइ भवमें कीर्त्ति सवाइ रे ॥ स० ॥ १ ॥ चोर शत्रु सो जावे नरमाइ, शीलवंतने नमे सुर आइ रे ॥ स० ॥ २ ॥ सूत्रप्रश्न व्याकरणके मांइ, बत्तिस उपमा प्रभु फरमाइ रे ॥ स० ॥ ३ ॥ सोला उपमा मोटी बताइ, ए अद्भुत व्रत अधिकाइ रे ॥ स० ॥४॥ विण मनसुंहिं पाले इणतांइ,चोसठ सहस्र वर्ष सुर जाइ रे ॥ स० ॥ ५ ॥ तिलोकरिख कहे धन उणतांइ, शिल पाले सदा उलसाइ रे ॥ स० ॥ ६ ॥ इति पदम् ॥

## ॥ अथ ममत्व आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ त्यागो ममता परिग्रह दुःखदाइ, ए तो जगतपति फरमाई रे ॥ त्या० ॥ १ ॥ संतोषको सुख अधिकाई, देवे तृष्णाकी लाय बुझाई रे ॥ त्या० ॥ २ ॥ इणमांही जे रह्या मूर्छाइ, सो तो संचे अति कर्म कमाई रे॥ त्या० ॥ ३ ॥ लोभ गिणे नहिं सयण सगाइ, देखो भरत बाहुबल भाई रे ॥ त्या० ॥ ४ ॥ जिम जिम वधे धन प्रभुताइ, तिम तिम वधे तृष्णा सवाई रे ॥त्या०॥५॥ एसी समझ

के टाले मूछांताई, तिलोकरिख कहे सो शिव पाई रे ॥ त्या० ॥ ६॥

## ॥ अथ रात्रिभोजनव्रत आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ मत करोरे भोजन निशिमांहि, द्रव्यभावे अणुकंपा जाइ रे ॥ ॥ म० ॥ १ ॥ त्रस जीव थालीमांहे पडे आइ, सुझे नहिं कछु अंधाराके मांइ रे ॥ म० ॥ २ ॥ जूभक्षणें जलोदर थाइ, विंछुथी कपाल सड जाइ रे ॥ म० ॥ ३ ॥ माखी भक्षण वमण दरसाइ, इत्यादिक दुःख इण भवमांइ रे ॥ म० ॥ ४॥ जो त्यागे निशिभोजन तांइ, संवछरमें छमासी तपसाइ रे ॥ म० ॥ ५ ॥ तिलोकरिख कहे त्यागो भाइ बाइ, द्रव्यभावें फल अति सुख दाइ रे ॥म०॥६॥

## ॥ अथ दुःकृत आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ छोडो छोडो रे दुःकृत दुःखदानी, इस्कुं कुमति रूप पट्टराणी रे ॥ छो० ॥ १ ॥ नरक निगोदमें सेज बिछाणी, जिहां न मिले अन्न उर पाणी रे ॥ छो० ॥ २॥ करे सुख संपत्ति जस हाणी, जम देवे अति त्रास पिले घाणी रे ॥ छो० ॥ ३ ॥ दुःख पावे चारी गतमें प्राणी, सो तो जाणत केवल नाणी रे ॥ छो० ॥ ४ ॥ तिलोकरिख कहे न्याय पिछाणी, सो तो भविजनके मन मानी रे ॥ छो०॥ ५ ॥

## ॥ अथ मन आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ चित्त चंचल चपल थिर करणां, नित धरम शुक्ल ध्यान धरणां रे ॥ चि० ॥ १ ॥ तिन दंम तिन शल्य परिहरनां, पंचपरमेष्ठीका गुण सो उच्चरनां रे ॥ चि० ॥ २ ॥ पंच आश्रव पापसेंती डरणां, आठ कर्मशत्रुसेंती लरनां रे ॥ चि० ॥ ३ ॥ ग्रहो मुनिधर्म दश चउ सरणां, बार भावना तप अनुसरणां रे ॥ चि० ॥ ४ ॥ तिलोकरिख कहे भवोदधि तरणां, धारो सुगुरु सुदेवका चरणां रे॥५॥

## ॥ अथ आउखा आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ दम जमका नहिं विसवासा, क्यों करे मेरी तेरी धन आशा

रे ॥ द० ॥ १ ॥ मत समझो इसमें कछु हासा, ये आसा हे जब लग सासा रे ॥ द० ॥ २ ॥ जैसा फुले संझाका उजासा, पड्या पाणीके बीच पतासा रे ॥ द०॥३॥ जैसा जल मोतीका ऊकासा, तैसा हे इस तनका तमासा रे ॥ द० ॥ ४ ॥ क्युं चुणे उंचा उंचा आवासा, एक दिन होयगा जंगलवासा रे ॥ द० ॥ ५ ॥ काल अहेडीका नहिं विसवासा, एकदिन देगा सब पर फांसा रे ॥ द० ॥ ६॥ तजो क्रोध मानका पासा,जिणसुं बजत सुजसका त्रांसा रे ॥ द० ॥ ७ ॥ इणसुं नर सुर सबही त्रासा, एक सिद्ध सदा उल्ला सा रे ॥ द० ॥ ८ ॥ तिलोकरिख कहे सबकुं खुलासा, करो धर्म ध्यान नित्य खासा रे ॥ द० ॥ ९ ॥ इति ॥

## ॥ अथ उपदेश आश्चर्यी पद प्रारंभः ॥

॥ सुण चेतन रे,तुम गुणवंत मुनिकों सेवो ॥ ए देशी ॥ सुणो सुगुणा रे,तुम धर्म ध्यान नित कर लो ॥ तुम त्यागो पंच प्रमाद, भवोदधि तर लो ॥ ध्रु०॥ यो नरभव लीनो नीठ,आरज देश पायो ॥ या काया निरोगी धार, उत्तम कुल जायो ॥ तोय सद्गुरुको मि ल्यो जोग,सूत्र सुण कानें ॥ तुं मत कर आलस धार, शुद्ध सरधा नें ॥ सु० ॥१॥ या देह औदारिक जाण, उपरसें चंगी॥ या पलमें सुंदराकार, पलमें विरंगी ॥ या माया हे बादलछांय, सुपन जो जा णो ॥ या जोबन नदीपूर, गरव मत आणो ॥ सु० ॥२॥ ये मात पिता सुत भ्रात, कुटुंब उर नारी ॥ सरणागत नहिं कोय, गरज की यारी ॥ ज्यों तरुवर पर पंखेरु, आय ले वासो ॥ जावे चउ दिशी विखर, दिवस उजासो ॥ सु० ॥ ३ ॥ केइ बाजीगर ज्यों वाद, मचावे जाई ॥ झुम झुमीको सुण शब्द, खलक जुड आइ॥ होय तमासो बंध, सबि भग जावे ॥ बाजीगर निज ठाम, अकेलो जावे ॥ सु० ॥ ४ ॥ महारुं महारुं कर रह्यो, जीव अज्ञानी ॥

पण छेवट जावे छोड, अकेलो प्राणी ॥ जगकाल जोरावर निपट, ले जावे ताणी ॥ इम जाणीने चेतो चतुर, मानो प्रभु वाणी ॥सु० ॥ ५ ॥ उगणीशें अडतीस जेठ, शुद्ध छठ जाणो ॥ ए रत्तापुरके मांय, कियो बखाणो ॥ तिलोकरिख कहे चेतें, सोइ सुख पावे ॥ पावे अमर विमान, मुगति सिधावे ॥ सु० ॥ ६ ॥ इति ॥

## ॥ अथ उपदेश आश्चर्यी पद प्रारंभः ॥

॥ फागणकी देशीमें ॥ मत राचे रे, हांरें मतराचे रें ॥ संसार है सपन माया, मत राचे रे ॥ हाडकाकों पिंजरो ने चामडासुं मढियो, काचाकुंभ जैसी तेरी काया ॥ म० ॥ १ ॥ पुण्यजोग धन संपदा रे पायो, विणस जाय जैसी बादल छाया ॥ म० ॥ २ ॥ जोबन रंग पतंग नदीपुरसों, ढलती जाणजो दूपेरकी छाया ॥ म० ॥ ३ ॥ आयो बुढापो कुडापो रे आयो, सामा बोलण लागा घरजाया ॥ म० ॥ ४ ॥ काल वेताल किया धाक तिहुं लो कमें, इंद्र चंद्र सब थरराया ॥ म० ॥ ५ ॥ सुखी दुःखी बाल जुवान वृद्धनरने, छोडे नहिं हरि हर राया ॥ म० ॥ ६ ॥ माता पिता तिरिया सुत बंधव, आदर देवे मतलब आया ॥ म० ॥ ७ ॥ गरजविना कोइ सार नहिं पूछे, मूरखपणे क्यों तुं ललचाया ॥ म० ॥ ८ ॥ अकेलो तुं आयो ने अकेलो रे जावसी, सुकृत का सोदा थें कर लो भाया ॥ म० ॥ ए ॥ धर्म बिना तुं भटक्यो चारु गतिमें, जनम मरण बहु दुःख पाया ॥ म० ॥ १० ॥ दान शियल तप भावना रे भावो, तिलोकरिख कहे अवसर आया ॥ म० ॥ ११ ॥ इति ॥

॥ पद बीजुं ॥

॥देशी एहीज ॥ मानो मानो रे, हांरें ॥मा०॥ चतुर सद्गुरु वाणी, मानो मानो रे ॥ देव गुरु धर्म साचा रें सरधो, तीन रतन ग्रहो सु

खदाणी ॥ मा० ॥ १ ॥ ज्ञान दरिसण चारित्र तप करजो, आठ करम करो धूल धाणी ॥ मा० ॥ २ ॥ क्रोध कपट अहंकार तज दीजो, तृष्णाकी लाय बुझावो प्राणी ॥ मा० ॥ ३ ॥ प्राणातिपात कूठ चोरी नहिं करियें, पालो शील संजम समता आणी ॥ मा० ॥ ४ ॥ छिन छिनमांहे थारो छीजे रे आउखो, खूट जाय जैसो अंजलीको पाणी ॥ मा० ॥ ५ ॥ तन धन जोबन थिर मत जाणजो, मोह ममता कह्या दुःखखाणी ॥ मा० ॥ ६ ॥ उगणिशें सेंतिस माघशुदि तेरश, तिलोकरिख कहे हित आणी ॥ मा० ॥ ७ ॥ इति ॥

## ॥ अथ धन आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ देशी एहीज ॥ करे कायकुं, हांरे ॥ क० ॥ हाय माया नहिं साथी ॥ क० ॥ एकलोही आयो ने एकलोही जावसी, संगें कोडी नहि आवे सुगुणा ॥ क० ॥ १ ॥ दामके काम फिरे देश परदेशमें, पुण्यबिना आवे रीतो सुगुणा ॥ क० ॥ २ ॥ कूड कपटसुं तो माया करे एकठी, जिणमांहि सातपांती पडे सुगुणा ॥ क० ॥ ३ ॥ पाप कमाइने जावे मरी एकिलो, धनको मालक उर होवे सुगुणा ॥ क० ॥ ४ ॥ नरकमांहे प्राणी दुःख सहे एकिलो, कुटुंबी सो आमा नहिं आवे सुगुणा ॥ क० ॥ ५ ॥ तिलोकरिख कहे हाय लाय छोड दो, समतासुं शिवपुर पावे सुगुणा ॥ क० ॥ ६ ॥

## ॥ अथ उपदेश आश्रयी पद प्रारंभः ॥

॥ देशी एहीज ॥ जागो जागो रे, हांरे ॥ जा० ॥ विदेशी थाने दूरो जाणो ॥ जा० ॥ काल अनंतको तुं सुतो मोहनिंदमें, कायासा नगरमांहि वस्यो राणो ॥ १ ॥ जा० ॥ कामक्रोध मद ठग लारें पडिया, तपसंजमको लूटे छे नाणो ॥ २ ॥ जा० ॥ चार तीरथको सागर मोटको, धर्मरूपि मोटी झहाज माणो ॥ ३ ॥ जा० ॥ ज्ञान दरिसण चा

रित्र तप जपको, नर जो हरखसुं करियाणो ॥ ४ ॥ जा० ॥ सत गुरु खेवटीया मांहि जाणजो, नला परिणामको पवन आणो ॥ ५ ॥ जा० ॥ मोक्षरूपी पाटणमें वेगसुं सिधावणो, सिद्धवे पारी ज्याको सदा थाणो ॥ ६ ॥ जा० ॥ तिलोकरिख कहे मा ल खप जावसी, कर जो हुशियारी पद निर्वाणो ॥ ७ ॥ जा० ॥

## ॥ अथ नरकडुःख वर्णन पद प्रारंभः ॥

॥ चेतो चेतो रे, हांरे चेतो चेतो रे,धरमबिना डुःख पायो ॥ चेतो० ॥ पाप करीने जीवनरकमांही उपज्यो, अनंत डुःख देखी गन्नरायो ॥ चे०॥ १ ॥ जम अरडाट सुणिने चल आवे, लेइ तर वार तिहां फटकायो ॥चे०॥ २ ॥ नूख लागी जद तिणनांही त नको, मांस काट काट कर खवायो ॥ चे० ॥३॥ तृषा लागी जद जम देव आयने, तांबो उकाल कर पाणी पायो ॥ चे० ॥ ४ ॥ गरमि लागी जब जबरीसुं पकडी, कूड सामली तलें लटकायो ॥ चे० ॥ ५ ॥ टुट टुट कायापर पडे रे पानडां, टुक टुक हुवो अ ति गन्नरायो ॥चे०॥६ ॥ पाय पकडकें उठाल्यो रे गगनमें, फेल्यो त्रिशूल माहा डुःख आयो ॥ चे० ॥ ७ ॥ अणगाण्या जलमांहि घणो रे नावतो, नदी वेतरणीमांही ठटकायो ॥ चे० ॥ ८ ॥ पराइ तिरियानें प्यारी करि मानतो, लालथंनो करी चपकायो ॥ चे० ॥ ए ॥ दारु मांस बिनां घडि नहि चालतो, अगनिका कुंम्नमांहि रुबकायो ॥ चे० ॥ १० ॥ नरकमांहि डुःख सह्यां रे अनंत थें, पल सागरथिति थररायो ॥ चे० ॥ ११ ॥ तिहांथी म रीने तिरजंच गति उपज्यो, जन्म मरण नयो डुःख कायो ॥ चे० ॥ १२ ॥ नीट नीट कर नर नव पायो, देश आरज उंच कुलें जायो ॥ चे० ॥ १३ ॥ दीर्घ आउखो ने पूरण इंडी, काया निरो गी पोतें पुण्य लायो ॥ चे० ॥ १४ ॥ सतगुरु जोग मिल्यो सूत्र

की सरधा, जैन धरम सत्य मन नायो ॥ चे० ॥ १५ ॥ बा टा साटें नरजव मतिहारो, बासी टुकडामें क्युं तुं ललचायो ॥ चे० ॥ १६ ॥ तन धन जोबन कुटुंब कबीलो, अथिर सकल प्रजु दरसायो ॥ चे० ॥ १७ ॥ काल बेरी थारी लारां रे पडि यो, सकल लोक इणसुं थररायो ॥ चे० ॥ १८ ॥ धर्मध्यान सुकृत कर लीज्यो, जो शिवपुर सुख होव चहायो ॥ चे० ॥ ॥ १९ ॥ उगणिशें सेंतिश माघशुदि तेरश, तिलोकरिख यों उप देश गायो ॥ चे० ॥ २० ॥ इति ॥

## ॥ अथ वीश विहरमाननी लावणी ॥

॥ दीनदयाल कृपाल, करुणा नंमारी ॥ क० ॥ जय विहरमा न जिन वीश, धर्म अधिकारी ॥ श्री सीमंधर स्वामि,सदा सुखका री ॥स०॥ जय युग्मंधर जसवंत,चरण बलिहारी ॥ बाहुजिणंद कृ पाल, करुणा नंमारी ॥ क० ॥ श्री सुबाहु जगदीश, परम पद धारी ॥ सुजात प्रजु घनघाती, कर्म कीयां ढारी ॥ क० ॥ स्वयं प्रन्न वीतराग,ममता विमारी ॥ रिखजानन आनंद, करे नर नारी ॥ क०॥ जय विहरमान माहाराज,धर्मअधिकारी ॥१॥ अनंत वीरज जगनाथ, तज्या जगनाता ॥त०॥ श्री सूर प्रजु सुविख्यात, करो सुखशाता ॥ विशाल प्रजु सुविशाल,त्रिजगके त्राता ॥त्रि०॥ श्रीव ज्रंधर तप वज्र, कर्मके घाता ॥ चंद्रानन सुखकंद, दर्शे चित्त चा ता ॥दर्शे०॥ चंद्रबाहु कर्मराहु,हगाया खाता ॥ कियो कर्मसें जंग, नुजंग प्रजु नारी ॥जु०॥ज०॥२॥ ईश्वर त्रिजग ईश, मेरे मन नावे ॥मे०॥ श्री नेमीश्वरजिन ध्यान,करतां दुःख जावे ॥ वीरसेन करे केण, अमर पद पावे ॥ अ० ॥ माहानद्र करे नद्र,विघनकुं हटा वे ॥ देवजसा करे सेव, रिद्ध सिद्ध आवे ॥ रि० ॥ अजित वीरज निजपद, देत नज नावें ॥ जघन्यपदें वर्तमान, जिनंद उपगारी ॥

जि०॥ ज०॥३॥ धनुष्यपांचशें प्रमाण, प्रनुजीकी काया ॥ प्र० ॥ लक्ष चोराशी पूरव, आयुं फरमाया ॥ थाप्यां हे तीरथ चार, न विक मन नाया ॥ न० ॥ होय अयोगी मोक्ष, जासि महाराया॥ में अधम उद्धारण बिरुद, सुणी हरखाया ॥ सु० ॥ तिलोकरिख यौं जाण, शरणागत आया ॥ जिम तिम करो नवपार, अरज अव धारी ॥ अ० ॥ ज० ॥ ४ ॥इति ॥

## ॥ अथ शांतिनाथ जिन लावणी ॥

॥ अगडदं अगडदं ॥ ए देशी ॥ प्रनु तुम विण में नम्यो जगतमें, अब द्यो सुख संपति स्वामी ॥ शांति जिनेश्वर शांति करो मोय, विघन हरण अंतरजामी ॥ पाल्यो पारेवो मेघरथ नृपनव, गोत्र तीर्थंकर बांध्यो जिहां ॥ सर्वार्थ सिद्ध गये संयम लेकर, स्थिति तेत्रिश सागरकी तिहां ॥ हथिणापुर विश्वसेन पट्टराणी, अचिरा कूखें जन्म लियो ॥ बे पदवी उपराजी पुण्यसें, मरकी रोग प्रनु दूर कियो ॥ जस फेल्यो तब सारे देशमें, परजा पण शाता पामी ॥ शां० ॥ १ ॥ पचिश पचिश हजार वर्ष लग, कुंअर राज चक्रव र्त्ती ॥ एक हजार पुरुष संगें प्रनु, संजम लीनो शून मती ॥ एक वरस छद्मस्थ पणामें, सह्या परिसह जिनराया ॥ घनघा तिक चउ कर्म काटकें, श्रीजिनवर केवल पाया ॥ दियो उपदेश नविक जन तारण, धन जगवत्सल शिवगामी ॥ शां० ॥२॥ पच्ची स सहस्र वर्षमें एक कम, केवल पदवी दीपाई ॥ छत्तिस गणधर हुवे नाथके, बासठ सहस्र नये मुनिराई ॥ एकशठ हजार उर छशें आर्जका, एक लक्ष नेवुं हजारा ॥ नये श्रावक एकविश गुण पूरण, बाराव्रत धारणहारा ॥ तिन लक्ष त्र्याणुं सहस श्राविका, कर णीमें कुछ नहिं खामी ॥ शां० ॥ ३ ॥ लक्ष वर्षको सर्व आयु खो, जिन मारग हद दीपाया ॥ समेतशिखर पर्वत पर चढकें,

जगतारक अणसण गाया ॥ वदि तेरश नक्षत्र रेवती, ज्येष्ठ मास में मुक्ति लही ॥ अजर अमर अविकार निरंजन, दुःखभंजन वि दें आप सही ॥ तिलोकरिख कहे तारो मुझकुं, अर्ज करुं नित शिर नामी ॥ शांति० ॥ ४ ॥ इति ॥

## ॥ अथ उदायिन रिखकी लावणी ॥

॥ देशी तेहीज ॥ नरपति सुरपति नमे जिनोकुं, ध्यान धरे हे साधु सती ॥ जग उद्धारण समरो साहिब, महावीर त्रिजगतपति ॥ ए टेक ॥ वीतभय पाटणके अंदर, नाम उदायिन था राजा ॥ शूरवीर माहाधीर जोरावर, सोला देशका शिरताजा ॥ मुकुट बंध दश राजा जिनकी, सेवा करता हर्ष धरी ॥ पद्मावती नामें पट्ट राणी, शील रूप गुण प्रेम भरी ॥ परजाकुं फरजंदसी पाले, दिन दिन चढती पुण्यरति ॥ ज० ॥ १ ॥ वर्द्धमान जगनाथ पधारे, बंद न गये राजा चलिकें ॥ धर्मकथा प्रभुजी फरमाइ, दूनीमें मम त छलके ॥ बिन मतलबसें कोइ न किस्का, जग माया हे स्वप्ने ज्यों ॥ इस्कों छोड कर धर्म आराधो, सुणकें लागा नृप कंपनें ज्यों ॥ प्रभुसुं कहे में संजम लउंगा, पुत्रकुं दे कें राज क्षिति ॥ जग० ॥ २ ॥ पीछें जोंग में लउंगा तुमपें, जेज करो मत लीगारा ॥ राज में जाता सोचे दिलमें, एकी पुत्र मुझ अति प्यारा ॥ राज करेगा नरक पडेगा, दुःख पावेगा बोत सही ॥ इसी सबब भाणेज रा ज दउं, सला दिलमें यों राजा ठही ॥ केशी नाम भाणेज राज दे, नृप भया निर्ग्रंथ जति ॥ ज० ॥ ३ ॥ पुत्र विचार किया दिल अंद र, मेरेमें क्यां एब भरी ॥ क्युं नहिं दिया राजछत्र मुझ, दिलमें चिंता बहुत करी ॥ रोष भराकें गया सो चंपा, मासी भ्रातके पास चली ॥ बारा व्रत वो पाले निर्मल, सो मुनि उपर द्वेष लली ॥ अब सुण लो मुनिवरकी किरिया, तप संजममें अधिक रति ॥ ज०

॥ ४ ॥ मास मास तप करत निरंतर, अरस निरस तुछ आहार करे ॥ अग्यारा अंग कंठाग्र कर कें, आज्ञा ले जनपद विचरे ॥ विहार करतां सो आया सोही पुर, केशी राजा दिल वहेम नया ॥ उआइ फेराइ पुरमें साधुकुं, उतरने मत देनां यहां ॥ जो उतारेगा इनकुं घर अंदर, राजा करेगा घर जपति ॥ ज० ॥ ५ ॥ कुंनकार एक था नवि प्राणी, दिल अंदर विचार कीया ॥ राजा रूग लेगा गढा, जांका राखका ढंग रीया ॥ मेरे टपरी फुसकी हेगी, क्या कर ले राजा मेरा ॥ एसी समज कर दिनि हे आज्ञा, मुनिवर आकर ज हां व्हेरा ॥ राजा सुन कर चुप रहा दिल, अछी नहिं कछु जिन स ढती ॥ ज० ॥ ६ ॥ राजहकीमसुं राजा कहे तुम, झहेर देनां औषध मांइ ॥ दवा लगे नहिंफिर जीवणकी, ऐसा काम करो ना इ ॥ एसा हुकुम उन मान लिया उर, साधुकुं दिया झहेर माहा ॥ दवा लेतेही नइ रिख दीकत, रोम रोममें प्रगटी दहा ॥ मुनिवर स मता सागर पूरे, निर्मल जिनकी धर्म मति ॥ ज० ॥ ७ ॥ लहेने वाला मांग लहेनां, आनाकानी काम नहीं ॥ दे दिल साफी ढील करे मत, ध्याया शुकल ध्यान सही ॥ पाय केवल ज्ञान मुनीश्वर, मुक्ति नगरमें झंका दिया ॥ जय जय बोलो उनकी नइया, शमद म रसका प्याला पिया ॥ अजर अमर अविकारी निरंजन, सुख अनंत लहि सिद्धगति ॥ ज० ॥ ८ ॥ समकेती सुर दिल घुसे न राणे, बिन तकसीरी हत्यारा ॥ दिया मुनिवरकुं झहेर हलाहल, प्रजाप्राण कर दिया न्यारा ॥ धूल वृषा करी दट्टण पट्टण, वदी की या दुःख पावत हे ॥ एसी दिलमें समजो सुगुणा, तिलोकरिख दरसावत हे ॥ धन जिनमारग धन परमेश्वर, धन जो पाले धर्म अति ॥ ज० ॥ ए ॥ इति उदायिन राजाकी लावणी ॥

## ॥ अथ धन्नाजीकी लावणी ॥

॥ सोल स्वप्नकी लावणीकी देशीमें ॥ श्री वीरजिनेश्वर नमत सु

रेश्वर, चोत्तिस अतिशय करि बाजे ॥ सकल कर्म नय नर्म मिटा या,वाणी पेंतिस ज्यों घन गाजे ॥ पाखंमी बंम अफंम करे नहिं, नगे शीयाल ज्यों सिंह देखी ॥ अपरंपार महिमा जिनवरकी, होये खुशी नवजन पेखी ॥ गाम नगर पुर पाटण फिरते, नगर राजगृहीकुं आया ॥ धन धन्नो मुनिराज जाऊ सम, सब मुनिवरमें सर साया ॥ध०॥१॥ बागवान दिल हरख आनकें,कहेता श्रेणिक राजनके ॥ पुण्य उदय प्रनु बागमें आये, संग बहुत मुनि हे उनके ॥ बिदा दे कें चले सज असवारी, वंदना कर बेठे सामे ॥ प्रनुजी दे उपदेश सनामें, पूछे श्रेणिक शिर नामे ॥ कहो मुऊ दीनदयाल कृपा कर, तुम सब जाणक जगराया ॥ ध० ॥ २ ॥ चउदे सहस्र मुनि संग आपके, शिवपुर आश करे सारा ॥ निजमेतज हे कोन इनोमें,करणीमें डुःकरकारा ॥ प्रनुजी कहे सब मोतीमाल सम, संजम करणी हुशियारा ॥ डुःकर डुःकर कार सकलमें,धन्नो मुनिवर अधिकारा ॥ नाम गाम करणीका परसन, पूछे श्रेणिक नमाया ॥ ध० ॥ ३ ॥ काकंदी नगरीके अंदर,गाथा पतणी नद्रा नामें ॥ धन्नो सुत गुणवंत विचक्षण, बोंतेर कला जोबन पामे ॥ बत्तिस लडकी नूपतियोंकी, बहुत धूमसें परणाइ ॥ बत्तिस बत्तिस जिनसा दायजे, सब एक सो बाणव आइ ॥ पडे नाटक धुंकार महेलमें, नोग नोगवे मन चाया ॥ध०॥४॥ एक दिन त्रिशलानंद दिवाकर, काकंदी नगरी आया ॥ जितशत्रु नृप प्रजा लोक सब, श्री जिन दरिसणकुं धाया ॥ धन्ना शेठ पण आया उलट धर,बंदणा कर बेठे आइ ॥ फरमाया उपदेश धरमका, धिग धिग धिग हे जगताइ ॥ राच रह्या जग जीव अज्ञानी, माने मेरी संपत माया ॥ ध० ॥ ५ ॥ तन धन जोवन सर्व अथिर हे, पुजल शोना हे सारी ॥ मात पिता उर कुंटुब कबीला, मतलबकी जगमें यारी ॥ त्राण शरण नहिं मरण रोगमें, इसमें कुछ नहिं हे शंका ॥ काच

की शीशी फूटे पलकमें, मत मगरूर करे अंगका ॥ धरम ध्यान दोइ हे तुझ संगी, जग सब सुपनेकी माया ॥ ध० ॥ ६ ॥ काम क्रोध मद राग द्वेष तज, सकल करमके बंधन हे ॥ चेतनकुं बेहाल करे हे, चार गति दुःख फंदन हे ॥ जबलों जरा व्याधि नहिं आवे, इंद्रियका बल घटे तेरा ॥ जिस पेहले हुशियार होय कर, धरम ध्यान करलो गहेरा ॥ शिवसुखकी जो चहाय तुमारे, ए कहेणी मानो जाया ॥ ध० ॥७॥ धन्नो जोग वैराग आणदिल, कहे साहिबसुं शिर नामी ॥ आप कही सो हे सब सच्ची, में संजम लेवणकामी ॥ जननीकी आज्ञा ले आउं, प्रभु कहें सुख तुम तांइ ॥ जेज करो मत धर्म काममें, गइ पलसो आवे नांही ॥ बंदणां कर चल आया मातपें, आज्ञा मागे उलसाया ॥ ध० ॥ ८ ॥ पुत्र सवाल सुणी ततक्षण सा, मूर्छा खाय पडी धरती ॥ दासी मिल कर करी सचेतन, आंखो बुंदनसें झरती ॥ कहे पुत्रकुं संजम किरिया, दुर्लभ हे तुझकुं जाइ ॥ बत्तिस तरुणी लघु वयें सारी, हाल जाये मत छटकाइ ॥ मेरे पीछें तुझ वृद्ध वय आयां, फिर संजम लीजें जाया ॥ ध० ॥ ९ ॥ खड्ग धार उर छुरी पान पर, चलणां दुष्कर अधिकाइ ॥ लोह चणा मोम दांतें चावणां, वेलुकवल नहिं सरसाइ ॥ पवनसुं कोथलो भरणो जैसें, मेरु तोलणो कठिणाइ ॥ गंगा नदीकी धार पकड कर, चडनां जेसें गगनमांइ ॥ एसे संजम दुःकर दुःकर, तेरी हे कोमल काया ॥ ध० ॥ १० ॥ जननीका सवाल समज कर, धन्नो कहे सुणरी माइ ॥ नारी क्यारी नरक कुंभकी, फल किंपाकसी दरसाइ ॥ काल जोरावर तीन लोकमें, छोडे नही ए किस तांइ ॥ कोण वखत उर कवण योगसें, पहेलां पीछें खबर नांइ ॥ मेरेतं झट दे दे आज्ञा, जनम मरणसें गभराया ॥ ध० ॥ ११ ॥ संजम मारग दुःकर दुःकर, इसमें फरक नहिं माता ॥ कायर क

पण निर्बल नर उर, इण नवकी चाहत शाता ॥ परनवकी नहिं चाहत जिसके, सो संजमसुं थरराता ॥ शूरवीरकुं सहज हे संयम, जगका जूठा हे नाता ॥ जो पल जावे सो नहिं आवे, जगनायक ने दरसाया ॥ ध० ॥१२॥ सवाल जवाब नये मा बेटाके, अधिक थकी आज्ञा दीनी ॥ बहुत मोछव उर उलट नावसें, धन्नाने दीक्षा लीनी ॥ हाथ जोड कर कहे प्रजुजीसुं, जावजीव छठ तप धारुं ॥ पारणे आंबिल आहार नाखतो, मिले तो लनं पारणा सारु ॥ नगवंत कहे तुम सुख होय सो, करो देवाणुप्रिय फाद्या ॥ ध०॥१३॥ चडते नाव उर सम परिणामें, तप धार्यो डुक्करकारी ॥ कोई दिन आहार मिले नहिं मुनिकुं, कोई दिन नहिं मिलता वारी ॥ सूका लूखा तन नया नूखसें, लोही मांस सब सूकाणो ॥ काचा तुंबा सो सीस मुनिकों, नेत्र प्रांत तारा जाणो ॥ उंमा कडेला सो पेट ज्युं दीखे, रसना पान जो सूकाया ॥ ध० ॥ १४ ॥ अंबपेसी ज्युं नासिका रिखकी, काचरी गाल ज्युं कान कया ॥ ढींक पंखी ज्युं जंघा दरसें, सूका सरप ज्यों बदन नया ॥ काक पाव ज्युं पावकी पिंमी, आंगली सूकी ज्यों मुंगफली ॥ न्यारा न्यारा हाड दीसें सब, अलग अलग सोले पसली ॥ सकल खुलासा हे शास्तरमें, श्री मुख साहेब फरमाया ॥ ध० ॥ १५ ॥ कोयलातिक उर एरंम लकडको, चलतो गाडो वजे जैसें ॥ उठतां बेठतां हालतां चलतां, मुनिके हाड बजे तैसें ॥ तप तेजसें पुष्ट नया मुनि, निर्बल बहुत नये तनमें ॥ हिरते फिरते शब्द बोलते, सुणते खेद पावें मनमें ॥ आयुष्य बलसें काम करे सब, नाव संजम निश्चल गाया ॥ ध० ॥ १६ ॥ श्रेणिक सुणी हवाल मुनिका, प्रनुकुं वंदें शिर नामी ॥ धन्ना मुनिके पास जायकें, कहे तुम धन अंतर जामी ॥ सफल कियो तुम मनुष्य जनमकों, करणीमें कुछ नहिं खामी ॥ छता नोग छटकाय दिया सब, डःकर तप किरिया

कामी ॥ तुम हो गरिबनिवाज दयानिधि, चरण शरण मुज मन लाया ॥ ध० ॥ १७ ॥ मुनिका करि गुणग्राम नृपति, प्रभु प्रणमी गये निज गामें ॥ दिन केता रहि बिहार कीयो प्रभु, विचरे पुर पाटण ग्रामें ॥ कोइ दिन राजगृही नगरमें, समोसर्या फिर जिनराया ॥ धर्मजागरणामें मुनि चिंतो,शक्ति नहिं किंचित् काया ॥ दिन उगा प्रभु आज्ञा ले कर, साध साधवी खमाया ॥ध०॥१८॥ विपुलगिरि पर्वत पर चढकें, पादोपगम अणसण कीना ॥ एक मास संथारो आराधि,रिख सर्वार्थसिद्ध लीना ॥ अरथ पाठ पढे अंग अग्यारा, नव महिना दीक्षा पाली ॥ आदि अंत चडते परिणामें, बहोत करम दिया परजाली ॥ सात लवका रह्या कमति आउखा, एकावतारी सो पद पाया ॥ ध० ॥ १९ ॥ कोडी तिन पंच लाखके ऊपर, सहस्र एकसठ तिनसें जाणो ॥ मास नवका सास बताया,सुकृत करणीके मानो ॥ एकसो सीतेर कोडी के ऊपर,लाख सत्ताणुं पल कहीयें ॥ सहस्र अठाणुं नवसें ठन्नु, त्रीजो भाग अधिक लहीयें ॥ एक एक दम पर इतनी पलको, सर्वार्थ सिद्धमें सुख पाया ॥ ध० ॥ २० ॥ संवत उगणीशें आडतीस शालें, चैत्र शुकल ग्यारश आइ ॥ वार चंद दिन पेठ आंबोरी, ठाइ देश दक्षिण मांइ ॥ माहाराज अयवंता रिखजी प्रसादें, तिलोकरिख लावणी गाइ ॥ गुणी जनकी तारीफ करी यह, अशुभ कर्मके क्षय तांइ ॥ एसी समज सब गानां गुणी गुण,काम सिद्धि सुख सवाया ॥ध०॥ २१ ॥ इति धन्नाकाकंदीजीकी लावणी संपूर्ण ॥

## ॥ अथ श्रावक उपर लावणी ॥

॥ चेत चेत रे चेत सयाणां, दुर्लभ नर अवतार ॥ धरम करी उतरो भव जल पार ॥ आरज देश उत्तम कुल जनम्यो, देह निरोगी धार ॥ आउखो इंद्रिय पूरण सार ॥ सतगुरु जोग शास्त्रकी

सरद्धा, धारो हिरदा मझार ॥ जगतमें जैनधर्म सुखकार ॥ ज्ञान दर्शन चारित्तर करणी, तप बारा परकार ॥ धारकें तरे अनंत नर नार ॥ झेलो ॥ एसो जाणके धरम करीजें, करम बंधणसें अधिक मरीजें ॥ मिथ्या भर्मकुं दूर हरीजें, जप तप संजममें चित्तदीजें, ॥ज०॥ निश्चल सम्मकित धार ॥ होय तेरी आतमको उद्धार ॥ चेत० ॥१॥ मात पिता तिरिया सुत बंधव, सजन स्नेही परिवार ॥ एतो सब हेगा मतलब यार ॥ बिन मतलब सब हे दुःखदाइ, नहिं तुझ तारणहार ॥ इसमें शंका नहिं हे लगार ॥ पुत्र अंगकुं भंग किया नृप, कनक रथ दुःखकार ॥ जिनोंका छठे अंग विस्तार ॥ चुलणी राणी ब्रह्मदत्त सुतकुं, लाखका महेल मझार ॥ बालवाकियो अगन परिचार ॥ झेलो ॥ सुरिकांता पति झहेर खवायो, श्रेणिकके सुत पिंजरे गायो ॥ भरत बाहुबलि हाथ उगायो ॥ भ० ॥ दुर्योधन महा जंग मचायो ॥ कीयो कुलको संहार ॥ चे० ॥ २ ॥ काचा कुंभ जेसी काया रे तेरी, छिनमें होय विनास ॥ इसीका जूवा हे विश्वास ॥ खावणां पीणां भोग इंडीका, ए सब हे दुःखरास ॥ भोगसें होवे नरकको वास ॥ पावे कष्ट अपार जहां सहे, परवश जमकी त्रास, शाता नहिं हे क्षण भरकी तास ॥ वीते काल असंख्य जहां नहिं, सुख रंच एक सास ॥ बंध रह्यो अष्ट कर्मकी फास ॥ झेलो ॥ भोग हलाहल झहेरसा जाणो, उपमा फल किंपाक वखाणो ॥ अनित्य जाण जगके ठिकाणो, ले लो खरची धर्मको नाणो ॥ ले० ॥ करे सतगुरु हुशियार ॥ अवसर एसा नहिं हे वारं वार ॥ चे०॥ ३ ॥ धन संपत सब कारमी जाणो, ज्यों वीजलि झबकार ॥ कवडी नहिं चलेगा तेरी लार ॥ छिन छिनमां हे छिजे आउखो, ज्यों अंजलीको वार ॥ जोरावर काल लग्यो हे तेरी लार ॥ देव दाणव हरि हर उर चक्री, इंद्र चंद्र अवतार ॥ छोडे नहिं किस्कुं काल करार ॥ वखत वार नहि देखे जोगणी, बाल त

रुण वयधार ॥ देखे नही सुखी दुःखी नर नार ॥ फेलो ॥ दान शील तप नावना नावो, धरम ध्यानको लीजें लावो ॥ धन संपत में मत अकडावो, साधु संतकुं शीश नमावो ॥सा०॥ जो चाहो निस्तार ॥ माया तजि आदरो संजमनार ॥ चे०॥ ४ ॥ निज आतम सम जीव बकाया, जाणो दया जयकार ॥ दया बिन करणी सब वेगार ॥ सत्य वचन निरवद्यसो बोलो, चोरी सर्व निवार ॥ शील नव वाड सहित शुद्ध धार ॥ परिग्रह ममता क्रोध निवारो, लोन कपट अहंकार ॥ राग द्वेष करो सकल संहार ॥ कलह आल पर चुगली निंदा, रत आरत परिहार ॥ माया मृषा मिथ्या तज दुःखकार ॥ फेलो ॥ नरक गति दुःखकार ए जाणी, बोडो इनकुं नव्यजन प्राणी ॥ इण नव जस परनव सुखदाणी, लावणी श्रीगुंदामें जोडाणी ॥ ला० ॥ उंगणीशें तीस मकार, तिलोकरिख कहेता पर उपगार ॥ चे० ॥ ५ ॥ इति ॥

## ॥ अथ जीवरक्षा उपदेशनी लावणी ॥

॥ उत्तम कुल अवतार पाय कर, श्रावक करणी धार ॥ तोही पण उतरोगे नवपार ॥ देव नमो अरिहंत नावशुं, गुरु गिरुवा गुण धार ॥ जिनोंकी सेव कियां निस्तार ॥ धर्म केवली आज्ञामें सर्दो, जीव दयातंत सार ॥ सकल शास्त्रमें हे अधिकार ॥ त्रस थावर दो नेद प्ररूप्या, न निने सर्व प्रकार ॥ तोहि पण तरस जीव कगार ॥ फेलो ॥ जाणी देखी निरअपराधी, अथवा तनकुं दे न उपाधि ॥ हणवाकी बुद्धि दिलसुं साधी, हणो मत जिन आज्ञा आराधी ॥ ह० ॥ निर्दय हुइ मत मार, शक्तिसुं अधिक नरो मत नार ॥ उत्त० ॥ १ ॥ गाढो बंधण अंग बेदना, बंध करो मत आहार ॥ अणुकंपा निशदिन दिलमें धार ॥ वापरणो नही अणगल्यो जल, निरर्थक मत करो खुवार ॥ पुंजे अग्नि मत दो नर नार

॥ वासी लीपण लीपणो टालो, जू मांकड मत मार ॥ मञ्जरकुं हण न कुंथुवो निवार ॥ अनंतगुणा पुनि थावरसूं त्रस, पाप तणो नहिं पार ॥ निजात्मसम सब जीव उगार ॥ झेलो ॥ तडको न देणो सब्यां धानके, मोल न लेणो पाप जाणके ॥ सेकणो पीसणो नहिं पाप मानके, जीव उगारो दया आनकें ॥ ज० ॥ तरस त्रास दुःखकार, दानमें अजय दान श्रीकार ॥ उ० ॥ १ ॥ कन्या पशु उंर धरती कारण, जूठ करो परिहार ॥ थापण पर उंलवणी नहिं यार ॥ लांच लेइ कूडी साख जरो मत, मत करो मर्म जहार ॥ जुग खत मांफो मत कुविचार ॥ विना विचारे बोलणो नहिं कुछ, सत्य बडो संसार ॥ सत्यसूं कदी न होवे हार ॥ खातर खणी धाडां मत पाडो, पडकूंची परिहार ॥ धणियाती पडि वस्तु द्यो टार ॥ झेलो ॥ राज दंमे सो काम न कीजें, चोखी बताइ खोटी न दीजें ॥ चोरीकी वस्तु माल न लीजें, कूडां तोलां मापां परहरीजें ॥ कू० ॥ चोरी हे दुःखकार, समज कर त्यागो सब नर नार ॥ उ० ॥ ३ ॥ परनारीको पाप बोत हे, खट मतमें विस्तार ॥ समझ कर ममता दिलकी मार ॥ शील वरत सुखदाइ हे सबकुं, वंछित पूरणहार ॥ ऊपमा बत्रीश सूत्र मझार ॥ अल्पवयें अणसाखी पंचकी, सो वरजो निज नार ॥ तिव्र अभिलाषाको अतिचार ॥ धन मरजादा करी हे तिणसुं, अधकी ममत निवार ॥ परधन देखी मत मुरझो लगार ॥ झेलो ॥ पुण्य विना दोलत नही पावे, निरर्थक मनमें क्यों मुरझावे ॥ धन संपत छिनमें विरलावे, एकलो आयो एकलो जावे ॥ ए० ॥ पुण्य पाप दो लार, पुण्यसें आश फले संसार ॥ उ० ॥ ४ ॥ ऊर्ध्व अधो तिरछी दिश जावण, मरजादा लो धार, टले ज्यूं आश्रव पंच प्रकार ॥ छविश वोल मरजादा कर लो, कंद मूल तुछ आहार ॥ कर्मादान पंदरा तज महा जार ॥ तज प्रमाद उंर निरर्थक आरत, हिंसा दान निवार ॥ खो

टो उपदेश न दिजें लगार ॥ कुचेष्टा विकथा नहिं कीजें, पाप शस्त्र परिहार ॥ एसा हे श्रावकका आचार ॥ फेलो ॥ तीन वखत सामायिक कीजें, बत्तीस दूषण दूर हरीजें ॥ शत्रु मित्र समजाव गुणीजें, सावद्य कारज सब तज दीजें ॥ सा० ॥ समता चित्तमें धार ॥ जिस्को नफो हे अपरम पार ॥ उ० ॥ ५ ॥ देशावकाशिक नेम चितारो, खट पौषध व्रत धार ॥ जिस्में वर्जो दोष अढार॥ तीन मनोरथ नित्य चितारो, धारो सरणां चार ॥जावशुं प्रतिलो अणगार ॥ एकवीश गुण कह्या श्रावकका,सो लीजो हिरदें धार॥ होय ज्युं आतमको उद्धार ॥ संवत् उगणीशें शाल सेंतिशका,श्री गुंदाके मकार ॥ पोष शुदि अष्टमी शुक्रवार ॥ फेलो ॥ श्रावक करणी करजो जाइ, नरजव चिंतामणि अधिकाइ ॥ वार वार ए अवसर नांइ, चेतो चतुर करो धर्म सवाइ ॥ चे० ॥ कटे करमको खार, तिलोकरिख कहेता पर उपगार ॥ उत्त० ॥ ६ ॥ इति ॥

## अथ पुण्यआश्रयी लावणी प्रारंजः ॥

॥ धन्नाशेठ जवमांय, दान दियो जावे ॥ दा० ॥ जिहां बांध्युं तीर्थंकर गोत्र, रुषजजिन थावे ॥ खट दरिसण परसिद्ध, रुद्धि अति पावे ॥ रु० ॥ प्रजु थाप्यां तीरथ चार, अचल गति जावे॥ अजर अमर अविकार, कमी नही कांइ ॥ क० ॥ तुम करो धर्मका काम, सदा सुखदाइ ॥ १ ॥ पारणो पांचशें मुनिकुं, करायो जावें ॥ क० ॥ सो गया सर्वारिथ सिद्ध, जरत नृप थावें ॥ ब लाख पूरव कीयो राज, ब खंमके सांइ ॥ ब० ॥ जवन आरिसाके वीच, जावना जाइ ॥ पाया केवल ज्ञान, सुखें शिव पाया ॥ सु० ॥ करि वेयावच्च जावें, वाहुवलि राया ॥ अपर वली जगमांहि, जरतेश्वर जाइ ॥ज०॥तु०॥ २॥ मेघरथ नृप जवमांय, दया दिल आणी ॥ द० ॥ जा राख्यो पारेवो सरण, धूजतो प्राणी ॥ वदनको मां

स दियो काट, दियो बचाइ ॥ दि० ॥ सर्वार्थसिद्धकें मांइ, उत्कृष्ट स्थिति पाइ ॥ शांति जिनंद सुख कंद, चक्रिपद पाया ॥ च०॥ दी पायो जिन धर्म, धन्य महाराया ॥ पाया केवल ज्ञान, आठुं कर्म घाइ ॥ आ० ॥ तु० ॥ ३ ॥ दीयो इखको पाणी, राजा उर राणी ॥ रा० ॥ हर्ष नाव शंखराय, कपट नहिं आणी ॥ बांध्युं तीर्थंकर गोत्र, नेमि जिनराया ॥ ने० ॥ समुद्रविजयजीका नंद, जगत मन नाया ॥ तोरणसें फिर आया, पशु दया आणी ॥ प० ॥ प्रनु तज कर राजुल नार, संजम पद गणी ॥ जिनकी कीर्त्ति जग मांहि, सदा हे सवाइ ॥ स०॥ तु०॥४॥ धर्मरुचि मुनिराज, मास तप गया ॥ मा० ॥ वे चंपानगरी बीच, विचरता आया ॥ नाग सिरी घर गया, तुंबो बोहोरायो ॥तुं०॥ गुरु आज्ञाथी जाय, बिंडु परठायो ॥ मरती किडियां देख, दया दिल आणी ॥ द० ॥ मुनि जहेर हलाहल पियो, खीर सम जाणी ॥ खी० ॥ तेतीस सागर अमर, मुगति पुरी पाइ ॥ मु० ॥ तु० ॥ ५ ॥ दीयो क्षीरको दान, संगम नव मांइ ॥ सं० ॥ शालिनद्र सौनागी, महा रिद्धि पाइ ॥ सुबाहुदिक दश कुमर, दान परनावें ॥ दा० ॥ पंडा नव के मांय, मुगति सब पावे ॥ कृष्ण श्रेणिक नरनाथ, धर्म दलाली ॥ ध० ॥ जिणें बांध्युं तीर्थंकर गोत्र, सूत्रमें चाली ॥ करी क्षमा परदेशी, पाप ठिटकाइ ॥ पा० ॥ तु० ॥ ६ ॥ दान शील तप नाव, शुद्ध आराधी ॥ शु० ॥ पाया हे सुख अनंत, गोडे उपाधी ॥ एसो जाण सुकृत करो, थें नर नारी ॥ थें० ॥ गोडो पाप प्रमाद, महा डुःखकारी ॥ पुण्यानुबंधी पुण्य, जिससें सुख पावे ॥ जि० ॥ तिलोकरिख कहे सत्य, सूत्रके न्यावें ॥ सहेर पुना की मांइ, लावणी बणाइ, लावणी गाइ ॥ तु० ॥ ७ ॥ इति ॥

## ॥ अथ शोल स्वप्नानी लावणी ॥

॥ दोहा ॥ सासण नायक सुरतरु, नयनंजण नगवंत ॥ त्रिश

ज्ञानंद दिनंद सम, प्रणमुं मन धरि खंत ॥ १ ॥ वली प्रणमुं गौतम गुरु, तप संजम दातार ॥ तास प्रसादें वर्णवुं, सुपन सोले अधिकार ॥ २ ॥ पाडलिपुर नगरविषे, चंड्गुप्त राजिंद ॥ बारे व्रत धारक गुणी, परजाने सुखकंद ॥ ३ ॥ चउदें पूरव ज्ञान गुरु, नड्बाहु मुनिराज ॥ समोसस्था उद्यानमें,तारण तरण जिहाज ॥ ॥ ४ ॥ पक्की पोसाने विषे, देख्यां स्वपनां सोल ॥ पूछे नृप कर जोडिने, अर्थ कहो मुनि खोल ॥ ५ ॥

॥ अगडदम अगडदम बजे चोघडां ॥ ए देशी ॥ कल्पवृक्षकी शाखा तूटी,अर्थ सुणो यह स्वपनेका ॥ अब जो राजा होइगा कोइ, संजम वो नहिं लेनेका ॥ डुजे अस्त नया सूर्य अकालें,नेद सुणो अब इस्का सही ॥ पंचमे आरे जन्म लिया हे,उनकुं केवल ज्ञान नहीं ॥ नहिं मनपरजव अवधि पूरण, ए अंधकार नया नारी ॥ नड्बाहु मुनि कहे नूपसूं, पंचमो आरो डुःखकारी ॥ १ ॥ चांद देखा तुम चालणी जेसा,तिसरे सपनाके मांइ ॥ अलग अलग समाचारी होयगी,बोल फरक कुछ दरसाइ ॥ नूत नूतणी नचते हिल मिल, देखा चोथे सुपनमांइ ॥ देव गुरु धर्म खोटा जिनकुं, लोक मानेगा अधिकाइ ॥ दया धर्मपर बहोत जलेंगे, थोडे जैनधरमधारी ॥ न० ॥ २ ॥ पांचमे देखा सर्प नयंकर, वारे फणकर फूंकारे ॥ कितेक साल पिछे काल पडेगा, बारे बरस लग नयंकारे ॥ उत्तम साधु कर संथारा, आतमकारज सारेगा ॥ कायर साधू सो ढीले पडेंगे,हिंसाधर्म विस्तारेगा ॥ खोटा दे उपदेश लोकोकुं, होवेगा केइ घरबारी ॥ न० ॥ ३ ॥ छठे स्वपने देवविमाणकुं, आता सो देख्या फिरता ॥ जिसका अर्थ सुणो तुम राजिंद, दिल अंदर आणी थिरता ॥ जंघाचारण लब्धि धारक, और विद्याचारण जाणो ॥ ए दो लब्धिके हे धारक,एसे मुनिवरकी हाणो ॥ वैक्रिय और आहारिककी लब्धि, ए वी विछेदेगा सारी ॥न०॥४॥

विकसा कमल उकरडी उपर, जिस्का नेद सुनो नाइ ॥ चार वर्णमें माहाजनके घर, धरम रहेगा अधिकाइ ॥ सास्तरकी रुचि रहेगी थोडी, सुणतां निद्रा लेवेगा ॥ स्तवन सझाय उर ढाल चो पाइ,जिस्में बहुत खुश रहेवेगा ॥ प्रतिबोध पण इस्में पा कें,होवेगा संजमधारी ॥न०॥५॥ आज्ञाका चमत्कार आगमें,नेद सुणो इस्का नीका ॥ उद्योत होयगा जैनधरमका, बाकी मिथ्यातम हे फीका ॥ समुदर सूको तीन दिशा पर, दक्षिणदिश मोलो पाणी ॥ दक्षिण दिशपर धरम रहेगा, तीन दिशा रहेगा हाणी ॥ पंचकल्याणिक नये जिणपुरमें, धरम हानि जहां उच्चारी ॥ न० ॥ ६ ॥ दशमें सोनेकी थाली जिसमें, कुत्ता देखा खीर खाता ॥ उत्तमकुलकी दोलत हे सो, जावेगी मध्यम हाता ॥ नट खट सौदा चोर ठगा रा, धूरत होयगा धनवाला ॥ साहुकार सो फुरेगा दिलमें, कहे न शके मनकी ज्वाला ॥ धन संपत सज्जनकी हाणी, सत्यवादी कम नर नारी ॥ न० ॥ ७ ॥ हस्तीके पर ग्यारमे स्वपने, देखा बंदरकुं बैठा ॥ नीच राजा सो मालिक होयगा, उच्च राजा रहेगा हेठ ॥ बारमे स्वपने देखा तुमने, दरिये मरजादा छोडी ॥ बेटा बेटी मात पिताकी, मरजादा राखे थोडी ॥ वहू सासुका न करे गी कहेणां, उलटी दुःख देगी नारी ॥ न० ॥ ८ ॥ लांच ग्राही सो क्षत्री होयगा,वचन देकें नट जावेगा ॥ दगादार विश्वासघाति नर, सच्चे नरकुं ठगावेगा ॥ नला सक्सका आदर कमती, पापी आदर पावेगा ॥ गुरु गुराणीकी चेला चेली,सेवा नक्ति कम चहावे गा ॥ अपनी वडाइ करेगा मुखसें, गुरुकुं होयगा दुःखकारी ॥ न० ॥ ९ ॥ जोत्यां देखी स्वपनें तेरमें, वाछरुके महारथमांही ॥ नादान उमरके धरम करेगा,संजम लेगा उलसाइ ॥ लज्जासुं तप संजम पाली, तप जपमें चित्त देवेगा ॥ बूढा धिठा होयगा धर्ममें, आलस अधिको रहेवेगा ॥ सरखा नहिं सब लडका बूढा,समुचय

भाव कह्या जहारी ॥ भ० ॥ १० ॥ रत्नकी कांति मंदी देखी, च
उदमा स्वपनामें जाणो ॥ भरतक्षेत्रका संत साधके, हेत इकलास
थोडो मानो ॥ क्रोधी क्लेषी अरु अभिमानी,अपनी बात जमावेगा॥
भली सीख जो देगा कोइ, उस्का उगुण बतावेगा ॥ अलपहोयगा
संजमवंता, होयगा बहोतसा लिंगधारी ॥भइ०॥११॥ राजकुंअर
सो चढ्या पोठिपर,देखा स्वपने पंदरमें ॥ राजा जैनधरम तज दे
गा, राचेगा मिथ्याकरमें ॥ बात करे जो सच्चावटकी,उस्की थोडा
मानेगा ॥ जूठेकी परतीत करेगा, खोटेका पक्ष तानेगा ॥ धर्मीपुरु
षका करेगा ठठ्ठा, पापीका आदर भारी ॥भ०॥१२॥ लडते हस्ती देखे
सोलमे,बिन मावत आपस मांहिं ॥ वार वार डुष्काल पडेगा, म
न चहाया वर्षेगा नांहिं ॥ मात पिता गुरु वातके करता,बिच बिच
वात करेगा छोटा ॥ भाइ भाइमें संपत उठी, बोलेगा निर्थक
खोटा ॥ पिता पक्षको आदर उठो, त्रियापक्षसुं करेगा यारी ॥
भ० ॥ १३ ॥ कायदावाला प्रामाणिक न्यायी, गुणिजन थोडा
होवेगा ॥ जगडा टंटा निरर्थक करकें, राजमांही धन खोवेगा ॥
केण न माने भला सक्सकी, फिर पाछे पस्तावेगा ॥ एकविश ह
जार वरस लग राजिंद, एसी रीत कर जावेगा ॥ अरथ सुणी
सोले स्वपनाका, राजा भया दृढ व्रतधारी ॥ भ० ॥ १४ ॥ संव
त उगणीशें शाल सेंतिसका, फागण वदि ग्यारस आई ॥ तिलो
करिख कहे स्वपन लावणी, गाम कडामें बणाई ॥ पंचम आरो दुः
खम नामें, दुःख हे इणमें अधिकाई ॥ धरम ध्यान उर समता रा
खे, उनकुं सुख समजो भाइ ॥ एसो जाणकें करजो सुकृत,उतरो
गे भवजल पारी ॥ भइवाहु०॥१५॥ इति शोल स्वप्नानी लावणी ॥

## ॥ अथ कालकी लावणी ॥

॥साखी॥छिन छिनमांहे छीज आउखो, ज्यूं अंजलिजल जाण॥

उसबुंदपाणी परपोटो, वार न लागे हाण रे ॥ कर जो हुसियारी, धर्म तैयारी म्हरजो कालसूं ॥१॥ जोवन जातां जेज न लागे, ज्युं नदीको पूर ॥ नदी किनारे तरुवर जैसें, कोई दिन जाये जरूर हो ॥ कर जो हुसियारी ॥ ध० ॥ २ ॥ बाल तरुण वृद्ध सुखी दुःखी उर, राय रंक नर नार ॥ हरि हर इंद्र नरेंद्र सुरासुर, छोडे न काल करार रे ॥ करजो हु० ॥ ध० ॥ ३ ॥ वैधरत व्यतिपात जोगिणी,कालवास दिशाशूल ॥ काल न देखे बखत वारने, छिनमें करेगे नूल हो ॥ कर जो० ॥ ध० ॥ ४ ॥ सूतां जागतां खातां पीतां, करतां बात बिचार ॥ नहिं न्नरोंसो कालदूतको, जबरदस्त संसार हो ॥ कर जो० ॥ध०॥५॥ फाड पहाड उजाडगाममें, नदी खाल नवाण ॥ खबर नहिं किण गामके उपर, काल ले जावे ताण रे ॥ कर जो० ॥ ध० ॥ ६ ॥ जल अग्नि और फहेर भुजंगम, सिंह रीछ पशु व्याल ॥ खबर नहि रोग सोग उपातवकी, आसीकिण जोगें काल रे ॥ कर जो०॥ध०॥ ७ ॥ जाया सो तो जरूर जावेगा, फूल्या सो कुमलाय ॥ बंधा सो बिखरे इण जगमें, बेम नहि इणमांय रे ॥ कर जो० ॥ ध० ॥ ८ ॥ जो क्षण जावे सो नहिं आवे, कर तां कोडि उपाय ॥ आउखुं समोलक पायकें चेतन, खोवे मत फोकमांय रे ॥ कर जो० ॥ ध० ॥ ए ॥ ज्ञान ध्यान तप जपको उद्यम, करजो सुगुणा लोक ॥ परन्नव खरची साधी जीवने, ली जो नाणो रोक रे ॥ कर जो० ॥ध०॥ १० ॥ ए संसार असार वा वले, ममता मोह निवार ॥ कालको म्हर जो मेटणो तुफने, कर ले सेवा पार रे ॥ कर जो०॥ ध०॥ ११ ॥ उगणीशें अडतीस जेठ कृष्ण पख, तीज तिथि शशिवार ॥ देवटाकलीमें तिलोकरिख कहे, धर्मसुं जयजयकार रे ॥ कर जो० ॥ ध० ॥ १२ ॥ ५ ॥

॥ अथ पांचमा आरानी लावणी ॥

॥ जमी निरस हो गइ,पाणी कम वरसे ॥ पा० ॥ कबही धा

न्य गल जाए, कबहीं जन तरसे ॥ कबहींक उंठी थंम, लोक चित्त चहावे ॥ लो० ॥ कबहींक पडती बहोत, नाज जल जावे ॥ कवहींक गरमी अल्प, रोग उपजावे ॥ रो० ॥ कबहीं घर्म पडे बहोत, आलम गन्नरावे ॥ करो धर्म ध्यान संतोष, सदा सुख कारी ॥ स० ॥ सुणि इस आरेका हाल, करो हुसियारी ॥ ए टेक ॥१॥ वस्ती ऊजड बोत, नहिं धनवाला ॥ न० ॥ जो किस्के मिले धन्न, नहीं रखवाला ॥ होवे तो जीवे नांय, सोग मन ला वे ॥ सो० ॥ जीवे तो निकले कपूत, माया गमावे ॥ अथवा देवे दुःख, ऊगडा केइ लावे ॥ ऊ० ॥ कोइके कुव्यसनी होय, गाती दफावे ॥ कुलमें लगावे दाघ, लजावे नारी ॥ ल० ॥ सु० ॥ ॥ २ ॥ बोले बापके सामे, देवे टुंकारो ॥ दे० ॥ सागीमें नागी अकल, माने कुण थारो ॥ पुत्र पिताकी कहेण, मांहे नहिं रेवे ॥ मा० ॥ सासूकुं हुकममें राखे, वहू दुःख देवे ॥ बेटा हो वे अलग, परणके नारी ॥ प० ॥ करे पितासुं जोरो, माया स ब म्हारी ॥ ऊगडे राजके माय, बोले कुविचारी ॥ बो० ॥ सु० ॥ ३ ॥ कोइके पूत सपूत, नारी दुःखकारी ॥ ना० ॥ दुःख देवे दिन रात, माहा कलहकारी ॥ ठेडी लंकाकी लाय, शरम नहिं त नमें ॥ श० ॥ नांखे लोकके बीच, कंत दुःखी मनमें ॥ जो नारी सुख होय, भ्रात संतावे ॥ भ्रा० ॥ वे ऊगडा टंटा करकें, राजमें जावे ॥ वात वातमें द्वेष, करे अति जहारी ॥ क० ॥ सु० ॥४॥ जो होवे वहोत कुटुंब, विटंब रहे नारी ॥ वि० ॥ घरमें धन हो य अल्प, खरच दुःख त्यारी ॥ दास सम सव कुटुंब, काम करे सारा ॥का०॥ तो पण न भरे पेट, सदा दुःखियारा ॥ कोइ रुसे कोइ रोवे, कोइ मनावे ॥ को० ॥ निशदिन रहे उद्वेग, काल जो खावे ॥ जो नहीं होवे कुटुंब, तोहि दुःखियारी ॥ तो० ॥ सु० ॥ ५ ॥ भाइ गोत्रीसें वेर, हेत करे परसुं ॥ हे० ॥ गुणकी नहीं

कछु परख, राजि आमंबरसुं ॥ अल्प संपदामांहे, करे मगरूरी ॥ क० ॥ धर्मी नरपें द्वेष, निंदा करे कूरी ॥ गुमास्ता परपंची, शेठ धन खावे ॥ शे० ॥ शेठको काढी दीवालो, आप नग जावे ॥ भ ली शीख जो देत, देत तस गारी ॥ दे०॥ सु० ॥६॥ छोटे बडेकी रीत, कायदो नांही ॥ का० ॥ मनका ठाकर बणे, करे अकडाइ ॥ वीच बीचमें करे बात, जाणे में श्याणो ॥ जा० ॥ वचन दे कें फिर जाय, ज्यौं तेली घाणो ॥ मुख मीठो चित धिठो, उससें दिल राजी ॥ उ० ॥ कठण कहे हित वेण, उससें नाराजी ॥ पिता पक्षसुं न हिं हेत, नारी पक्ष यारी ॥ ना० ॥ सु० ॥ ७ ॥ दया दानके मांहे, ख रचतां रोवे ॥ ख० ॥ ख्याल गोठके मांही, वृथा धन खोवे ॥ साधु संतके पास, जातां दिल सरमे ॥ जा० ॥ मिजलसमें अण तेड्यो, जाय कुकर्मे ॥ धर्म काममें पाछे, पाप अगवानी ॥ पा० ॥ खावणमें तैयार, तपमें करे कानी ॥ त० ॥ प्रभु गुण गातां लाज, ख्याल अधिकारी ॥ ख्या० ॥ सु० ॥ ८ ॥ करकें कन्या महोटि, दाम लिया चहावे ॥ दा० ॥ माथे देणो कर कें, जाति जिमावे ॥ परमदेवा धिदेव, जिनकुं नहिं ध्यावे ॥ जि० ॥ भेरव भवानी भूत, पीर म नावे ॥ गुरु गिरुवा निर्ग्रंथ, दाय नहिं आवे ॥ दा० ॥ लोभी ठ गारा धूर्त, संत चित्त चहावे ॥ धारे खोटी शीख, अछि लगे खा री ॥ अ० ॥ सु० ॥ ए ॥ दया धरम पर प्रेम, दिलमें नहिं राखे ॥ दिल० ॥ हिंसा धरममें राचे, कूड मुख भांखे ॥ भरे सायदी जूठ, प्रपंची पापी ॥ प्र० ॥ दगादार कृतघ्न, वहोत परतापी ॥ निंदा विकथा वात, करकें हरखावे ॥ क० ॥ जो कहे सास्तर बोल, तो झोकां खावे ॥ जप तप करणी वात, लगे नहिं प्या री ॥ ल० ॥ सु० ॥ १० ॥ किस्के लेणेका दुःख, किस्के देणे का ॥ कि० ॥ किस्के गेणेका सोच, किस्के रेणेका ॥ किस्के खाणेका दुःख, किस्के दाणेका ॥ कि० ॥ किस्के जाणेका दुःख,

किस्के लाणेका ॥ किस्के पिताका दुःख, किस्के माईका ॥ कि० ॥ किस्के बहेन सुत दुःख, किस्के नाईका ॥ किस्के धनकी फिकर, किस्के बीमारी ॥ कि० ॥ सु० ॥ ११ ॥ कोइके शत्रुका सोच, कोइके साजनका ॥ को० ॥ कोइके परचक्री दुःख, कोइके राजनका ॥ किस्के खेतीका दुःख, कोइके वतनका ॥ को० ॥ कोइके चोर हाकम, धाड अगनका ॥ कोइके पडोशी दुःख,दुष्ट जन जलका ॥ दु० ॥ कोइके अकलका दुःख, कोइके दल बलका ॥ नहिं संपूरण सुखी, कोइ नर नारी ॥ को० ॥सु० ॥१२॥ जो कोइ माने सुख,सकल मुज मांइ ॥ स० ॥ सांज तलक कोइ दुःख, आवे नसतांइ ॥ जो नहिं मानो वात, देखो अजमाइ ॥ दें० ॥ ए सास्तरकी वात, विचारो नाइ॥ पंचम कालका हाल,बडा हे बंका ॥ ब० ॥ तिलोकरिख कहे साच, इस्में नहिं शंका ॥ कलिजुगकी निसाणी, कही सुविचारी ॥ क० ॥ सु० ॥ १३ ॥ इति ॥

## ॥ अथ चेतनकर्मकी अदालत लावणी ॥

### ॥ दोहा ॥

॥ समरुं शासन स्वामिकुं, त्रिकरण शीश नमाय ॥ झगडो चेतनकर्मको, न्याव कहुं चित्त चहाय ॥१॥ अथ धोसो ॥ समरुं गुणधर संघपति, जैन शुद्ध जति, शारदा सति, असल द्यो मति, पुण्यकी रति, वृद्धि करो अति, करो कर्म कति, देवो सिद्ध गति, चाहुं नगति, अनंत शक्ति जी ॥ १ ॥ अथ घन ॥ धर्मकी बनी कचेरी नारी, सिंहासन धीजे रूप धारी ॥ बेठे प्रभु जिस पर हुसियारी, सनामें जुडे तीर्थ चारी ॥ अदालत करे सत्त जहारी, खोटेकी नहिं हे कबु यारी ॥ दंगा जीव चेतनका हे वंका, न्याव तुम सुण लो निःशंका जी ॥१॥ अथ लावणी ॥ मेरी धन दोलत्त जमीन, अचल दिलवाणा ॥ अचल दिलवाणा ॥ तुम करो अदालत मेरी, ज

गतपति राणा ॥ ए टेक ॥ खुद चेतन मुदेइ,बणा हे जहारी ॥ब०॥ आतुं कर्म मुद्दाल, कपट नंमारी ॥ धीरजका इष्टांप, शोध कर लाया ॥ शो० ॥ सझाय ध्यान मजमून, सच्च बणवाया ॥ अर्जी आन गुजारी, क्षमा तलवाणा ॥ क्ष० ॥तुम० ॥ १ ॥में जाता शिवपंथ, कर्म दिया घेरा ॥ क० ॥ धोका दे मिले संग, लुंटा सब मेरा ॥ ल क्ष चोरासीकें बीच, मोकुं अटकाया ॥ मो० ॥ फिर राग द्वेष दृढ बंध, मोकुं बंधवाया ॥में पाया डुःख अनंत, नेद नहिं जाणा ॥ने० ॥ तुम० ॥ २ ॥ ए टंटा हे बेपार, बोत हे जूना ॥ बो० ॥ में रहा नोलपके मांहि, माफि करो गूना ॥ मोय मिले नहिं वकील, सच्चे का नूना ॥ स० ॥ ए ऊघडा बढा बहोत, दिने दिन दूना ॥ में तो न या बलहीण, बढे कर्म दाणा ॥ब०॥तु०॥३॥ अब खुली कछु तकदीर, पुण्य परनावें ॥ पु० ॥ जाणा में हुं सच्च, हारुं नहिं न्यावें ॥ सत्तावीश गुणधार, वकील कानूना ॥ व० ॥ जाणे अर्जकी मर्ज, बहोत मजमूना ॥ में किया जाकें मिलाप, बहुत हरखाणा ॥ब०॥ तुम० ॥ ४ ॥ उन देख शास्त्रका न्याय, नेद बताया ॥ ने० ॥ में जाना कर्मोंका जुल्म, मसोदा बनवाया ॥ तुम बिन करें कुण न्याय, अर्जी में लाया ॥ अ० ॥ सुमति गुप्ति ए आठ, गवा बुलवाया ॥ शील असेसर चौधरी, उस्कुं बुलवाणा ॥ उ० ॥ तु० ॥ ५ ॥ अब अर्जी गुजरी उस वखत, हुकुम फरमाया ॥ हु० ॥ प्रभु ज्ञान चपडासी नेज, मुद्दाल बुलवाया ॥ सो बोले हम संग, कछु नहिं दावा ॥ क० ॥ चेतन ऊगडे जूठ, खलकमें गवा ॥ पंच प्रमाद विखवाद, गवा संग आणा ॥ ग०॥तु०॥ ६ ॥ हम घर आया यह, उपत चलाइ ॥उप०॥ खाया हे कर्जा बहोत, हमसें उमाइ ॥ राचा नोग विलास, मन बच काया ॥ म० ॥ घटा नफा नहिं जाना, कर्जा चढाया ॥ जब हम मंगण गये, तबे गन्नराणा ॥ त० ॥ तु० ॥ ७ ॥ हाजर खडे गवाइ, हाल सुणाया ॥ हा० ॥ त

ब चेतन दे उत्तर, सुणो जी महाराया ॥ इमानदार हे सच्चे, मेरे गवाइ ॥ मे० ॥ जाणत सबे जिहान, कूठ कछु नांइ ॥ बुडा दिनी मेरी वतन, अखुट धन नाणां ॥ अ० ॥ तु० ॥ ७ ॥ करम फरे बीदार, बहोत दुःखदाना ॥ब०॥ लूंट मचाइ बहुत, किया हेराना॥ लक्ष चोरासीमांहे, बहोत नमाया ॥ ब० ॥ बहोत कराया स्वांग, किया मुज काया ॥ लूंटे हरि हर इंद, चंद नरराणा ॥ चं०॥ तु० ॥ ए ॥ लूंटे केइ विद्वान, बडे पंमितकुं ॥ ब० ॥ मेले नरकके बीच, बहोतसें नितकुं ॥ कहा पुण्यका नाम, पाप करवाया ॥पा०॥ कर कर हिंसा काम, धर्म बतलाया ॥ बहोत फेलाया जाल, जिससें ललचाणा ॥ जि० ॥ तुम० ॥ १० ॥ एसा करो इनसाफ, चेतन दरसावे ॥ चे० ॥ अब करमोंकी अपील, होणे नहिं पावें ॥ जन्म मरण दुःख रोग, सोग मिट जावे ॥ सो० ॥ ज्ञान दरिसण सुनसफी, करकें समजावे ॥ चेतनका करजा करो अदा, नया फरमाणा ॥ न० ॥ तुम० ॥ ११ ॥ असल करज जो देनां, होता कमौंका ॥ हो० ॥ चेतनसें दिलवा दो, मिटे सब धोका ॥ तपका नाणां रोक, दिलवाया जहारी ॥ दि० ॥ शुद्ध संजम जमानत, करी हे तब सारी ॥ नया करजासें अदा, सदा सुखियाणा ॥ स०॥ तु० ॥ १२ ॥ अदल न्याय किया नाथ, हटाया तस्कर ॥ ह० ॥ चेतनकुं मिलि फारगती, रह्या दिल हस्कर ॥ उगणीशें अडतीस शाल, घोडनदी लश्कर ॥घो०॥ कीनी लावणी एह, समज दिलव्स्कर ॥ तिलोकरिख कहे सार, समजो कछु स्याणा ॥स०॥ तु०॥ १३॥

## ॥ अथ कर्मपच्चीशीकी लावणी ॥

॥ चैत पिछले पाख, रामनौमीको जन्म लियो रे ॥ ए देशी ॥

॥ करमकुं मत वांधे न्नाइ रे ॥ क० ॥ करम रेख नां टले करो कोई, लाखौ चतुराई ॥ ए टेक ॥ श्रीआदीश्वर अंतरायसुं, वरसें

अहार पाया ॥ वर्धमान प्रनु कर्म जोगसुं, ब्राह्मणीकुखें आया ॥ बातया इंदर जब जानी ॥ बा० ॥ हरण कराये मेल्या खत्री कुलमें, त्रसलादि राणी ॥ नयो ए अचरिज जगमांइ रे ॥ न०॥क०॥१॥ वारा बरस ठ मास संजममें,करि डक्कर करणी ॥ नर सुर तिरजंच दिया परीसा, वेदना हद बरणी ॥ उपसर्ग गोसालक दिया रे ॥उ०॥ लोहीगण ठ मास प्रनुके, केवलमांहे रीया ॥ खुलासा सूतर केमांइ रे ॥खु०॥क०॥२॥ कपट प्रनावें मल्लिजिनेश्वर, वेद धस्यो नारी ॥ ॥ सागरचक्रीकें साठ सहस्र सुत, गंगा लावण धारी ॥ काठा देवीने तोड नाख्यो रे ॥ का० ॥ सबही मरण पाया इक साथें, बाकी नहिं राख्यो ॥ नृप सुणचिंता अति आई रे ॥ नृ० ॥ क० ॥ ३ ॥ सनतकुमार चक्रीके तनमें, रगतपीती ठाइ ॥ संजम ले कियो मास मास तप, सातसें वर्ष तांइ ॥ आठमो चक्री मान लायो रे ॥ आ० ॥ सातमो खंम साधवा चडियो, करम उदय आयो ॥ मस्यो सो सागरमें जाइ रे ॥ म० ॥ क० ॥ ४ ॥ राम लठमण सीता सतिसंगें, विपत सही वनमें ॥ संबूक सूर्ज हंस खड्ग साध्यो, मास्यो गयो ठिनमें ॥ बाप चढ आयो हरि सामे रे ॥बा० खर दूषण त्रिशिर रण लडतां, तिनूं मरण पामे ॥ कुमतमति एसी बण आइ रे ॥कु०॥क०॥५॥ साहसक्त तारासुं मुरठो,विद्या मोत लीवी॥ लंकपति महावंककर्मसें,सीताहरण कीवी ॥ रामजी लंका चढ आया रे ॥ रा० ॥ लक्ष्मणवीर महाबलवंता, दश मस्तक घाया ॥ बिनीषण राजगादि पाइ रे ॥ बि० ॥ क० ॥६॥ श्रीमुनि सुव्रत शिष्य आग्या बिन,खंधकादिक जाणी ॥ पांचसें रिख गया दंमक देशमें, पीलाणा घाणी ॥ खंधकजीके आयो क्रोध नारी रे ॥ खं० ॥ मंमकी देशके बाल्यो असुर नव, विराधिक पद धारी ॥ बारमो चक्री नरक जाइ रे ॥बा० ॥ क० ॥ ७ ॥ पांमव पांच महा बलवंता, हारी द्रौपदी नारी ॥ वारे बरस लग वन वन नटक्या,

विपता सहि जारी ॥ किचकको कीचो कर नाख्यो रे ॥ कि० ॥ कौरवसुं कियो जुद्ध जोरावर, आपणो राज राख्यो ॥ द्रौपदी ले गयो सुर आइ रे ॥ द्रौ० ॥ क० ॥ ८ ॥ पांडव कृष्ण गया खंडधा तकी, पद्मोत्तर आयो सामें ॥ कर्मजोग पांडव महाबलिया, रणमें हार पामे ॥ नृसिंह रूप धार्यो गिरिधारी रे ॥ नृ० ॥ द्रौपदी लाया गंगा उतरिया, रुस्या हे मुरारी ॥ दिसोटो दियो पंडव तांइ रे ॥ दि० ॥ क० ॥ ए ॥ कैदकेमांही जाया कृष्णजी, वध्या गोकुलगामें ॥ कंस पछाड सोरिपुर छोडी, रह्या द्वारकाग में ॥ जरासंध मार्या हे महाबंका रे ॥ ज० ॥ तिन खंडमें आण मनाइ, दिया जीतडंका ॥ द्विपायण रीसज नराइ रे ॥ द्वि० ॥ क० ॥ १० ॥ द्वारकानगरीमें दाहज दीनो, मात पिता तांइ ॥ रथमें वेगाय चल्या हरि हलधर, द्वार पड्यो आइ ॥ गया चल करतुं बी बन दोइ ॥ ग० ॥ मृगजरोसें जरा कुमरकें, बाण मार्यो जोइ ॥ पानी बिन हरि मृत्यु पाइ रे ॥पा०॥क०॥११॥ नल राजा दमयंती राणी, पाइ दुःख जारी ॥ हरिचंदराय तारादे नीच घर, माथे जर्यो वारी ॥ कुकडो चंदराजा कियो ॥कु०॥ रायचंद फिर वीरमतीको, रणमें प्राण लियो ॥ करणी फल छुटे नहिं कांइ रे ॥क०॥क० ॥ १२ ॥ नागसीरी धर्मरुचि मुनिकुं, कडवो तुंबो दीयो ॥ दुइ फजीति नरक सिधाइ, अनंत दुःख लियो ॥ जइ सुकुमालिका सा नारी रे ॥ ज० ॥ पंच जरतारी हुई कर्मसुं, लियो अपजस जारी ॥ समझो ए मतलब मनमांइ रे ॥स०॥क०॥१३॥ काचराकी खाल उतारी पूरवजव, हर्ष धर्यो मनमें ॥ तेरे क्रोड जव पाछे खंधकजीकी, खाल उतारी वनमें ॥ पुंडरिक शेष वर्ष संजम पाली रे ॥पुं०॥ डगीयो तीन दिवसमें मर कर, नरक गयो चाली ॥ कर्मको ख्याल अजब जाईरे ॥ क० ॥ १४ ॥ महापातकी राय प्रदेशी, संच्या नरक खाता ॥ केशी मुनि उपदेश सुणीने, श्रावक व्रत राता ॥ त

पस्या बेलें बेलें किवी रे कीवी ॥ दिन गुणचालीस मांही सुकृत कर, सुरगति जिण लीवी ॥ विचित्रगति कर्मोंकी गाई ॥ वि० ॥ क० ॥१५॥ वीरप्रभुको कुशिष्य कहियें, गोसालक जाणो ॥ अष्टांग निमित्त है बोल प्ररूप्या, जिन ज्यौं सो युं जाणो ॥ बडाई करी मुखसें भारी रे ॥ ब० ॥ मरणसमे जिण कर्मजोगसुं, आतमा धिक्कारी ॥ बारमे स्वर्गं उपज्यो जाई रे ॥ बा० ॥ क० ॥ १६ ॥ महावैराग्य परिणामें संजम, लीधो उलसाई ॥ क्षत्री राजकुमर जमाली, वीरजीको जमाई ॥ करम बस कुसरधा राच्यो रे ॥ क० ॥ श्रीजिनवचन उत्थापन कर कें,खोटो मत खांच्यो ॥ समझायो समज्यो कबु नांई रे ॥स०॥क०॥१७॥ वसुदेवसरखे जो पिता और,देवकी जैसी माता ॥ नेम प्रभु शिष्य गजमुनिवरके, हरि हलधर भ्राता ॥ देख सुसराकुं रीश आई रे ॥ दे० ॥ सिरपर बांधी पाल माटीकी,खीरा दिया ठाई ॥ भुक्त्या बिन छूटे कबु नांई रें ॥भु०॥क० ॥ १८ ॥ चंदनराय मलयगिरि राणी, सायर नीर भाई ॥ चोर ज्यौं ठाने निकल्या घरसें, दौकत बहु पाई ॥ कर्मबस चारूंही बिछडीया रे ॥ क० ॥ रातें चोर आय धन हरियो, बन बन रडवडिया ॥ बणजारो ले गयो माइ रे ॥ ब० ॥ क० ॥ १९ ॥ जातिमदसूं महत्तरके घर, जन्म लियो जाइ ॥ पुत्रपणे रह्या साहुकार घेर, आठ कन्या व्याही ॥ परण्या फिर श्रेणिककी बेटी रे ॥ प० ॥ सुनार घरे मेंतारज रिख शिर, बांध बांधी सेठी ॥ वेदना पाई अधिकाई रे ॥ वे० ॥ क० ॥ २०॥ मयणरेहा वश मोह्यो मणिरथ, बलपणो विचार्यो ॥ रण जीती आयो सुण पापी,जुगबाहु मार्यो ॥ आधिनिश निकल्यो मर आणी रे ॥ आ० ॥ सर्प भइयो मरियो वनमांहि, नरकगति ठाणी ॥ मयणरेहा वनमें पुत्र जांइ रे ॥म०॥क०॥२१॥ भगवंत भगत श्रेणिके कूणिक, पिंजरामें दीयो ॥ तीलपूट खाईने मरिया, नरकवास कीयो ॥ कुणिक लेऐं हार

हाथी तांई ॥कु०॥ एक क्रोड ने एंसी लाख नर, मरिया रणमांइ ॥ सार पण निकल्यो कछु नांइ रे ॥ सा०॥क०॥२१॥ मृगापुत्र सगड अनंग सेण, चिलाती चोर जाण्यो ॥ दुःख अनंतां पाया कर्मसुं, सूत्रमें वखाण्यो ॥ केइ तो कथामांहे जहारी रे ॥ के०॥ जिनचक्री हरि हर ईश दिक, कोइसुं नहिं यारी ॥ गोटा तो को सी गिणत मांइ रे ॥ गो० ॥ क० ॥ २३ ॥ चार ज्ञान चउदे पूरवधर, जेलो चारित्र पाइ ॥ पढ कर सो गया नरक अनंता, कह्यो सूत्रमांहि ॥ ईइ जीव उपजे थावर जाइ रे ॥ई०॥ एसी समज कर धूजो कर्मसुं, शंका कछु नांही ॥ बात ए जिनवर फरमाइ रे ॥ बा० ॥ क०॥२४॥ उगणीशें अडतीस वैशाख शुदि छठ, दक्षिणदेश जाणी ॥ सेकाकाल रह्या मिरिगाममें, भविजन हित आणी ॥ कर्मफल दृष्टांत बताया रे ॥ क० ॥ तिलोकरिख कहे तोड्या कर्म सब, सो शिव सुख पाया ॥ धर्म हे सदाहि सुखदाइ रे ॥ ध० ॥ क० ॥ २५ ॥

## ॥ अथ मूर्ख उपर लावणी ॥

॥ बालक संगत करे सो मूरख, काम विना पर घर जावे ॥ मात पितादिक बडे जो उनके, देत गालि नहिं सरमावे ॥ विना कामें सो बडेके सामे, वार वार इत उत फिरता ॥ विना हुंकारे वात करे शठ, परकुंइ दान मना करता ॥ प्रछन्न वात कहे त्रिया के आगें, नीच निगुणा नरसुं यारी ॥ एसें मूरखसें दूर रहो तुम, जो चहाते शोभा सारी ॥ ए टेक ॥ १ ॥ धर्मकथामें चित्त न राखे, के ऊंघे के वात करे ॥ आपसें अधिक उससें अकडाइ, नरपतिका विश्वास धरे ॥ मरके ठिकाने जावे अकेला, गुरुका अवगुण वाद कहे ॥ अपणी पहूंच न देखे जरालर, वडे वडेकी होड चहे ॥ सहेज वात पर हाथ चलावे, विन मतलब देवे गाली ॥ ए० ॥ २ ॥ विण जाणेसें करे मस्करी, देन लेन घर साथ करे ॥ शुकन वर्जे

ता जावे अगाडी, बदल जाय जब गरज सरे ॥ नरी सजामें मी सर दाखे, विना दोष कडवुं बोले ॥ परनुकशानी देखि आणंदें, सत्य फूठ पक्ष नहिं तोले ॥ अपनी बडाइ करे पंमित बिच, नली शिक्षा लागे खारी ॥ ए० ॥ ३ ॥ अजीरण पर जमे रसोइ, ल कड फाडे जहां खडा रहे ॥ चाडि चूगल अदि सोनीका दिल,विस वास धरि मन मांहे चहे ॥ धर्मी पुरुषकी करे निंदना, सज्जन रु स्यो नहिं मनावे ॥ पाणी पीता हसे मूढ नर, रस्ते चलतां रोटी खावें ॥ लडका चेला रखे लाडमें,निरर्थक तोडे तरु मारी ॥ए०॥ ॥ ४ ॥ दान दे कें मगरुरी करे उर, कियो उपगार न माने रति ॥ हलकी बोली बोले परकुं, संतापे दुःखी साधु सती ॥ सुलटी कहें तां उलटी माने,हांसिकी वात पर रीश नरे ॥ छती शक्ति उपगार करे नहिं, दया दानमें शर्में मरे ॥ विनां सुहातो गायन गावे, वा त करे विन विचारी ॥ ए० ॥ ५ ॥ विशवास दे कें बदल जावे उर, जूठा जूठा सोगन खावे ॥ अपना धर्मकी करें हीनता, पा प कर कें दिल पोमावें ॥ दो नर वात करे उसि ठामें, कान त्री जो नर लगावे ॥ प्रछन्न वात करें प्रगट परकी, त्रिया पर हाथ्ज उठावे ॥ रांम नांमसुं करें अडी उर, बद परेजी करे बिमारी ॥ ए० ॥ ६ ॥ गर्व करे तन धन जोबनका, बुद्धि नली नहिं फेलावे ॥ ज्ञान ध्यानको करे न उद्यम, विकथामें दिल रमावे ॥ तप ज प करतां आलस अधिको, पाप कर्ममें अगेवानी ॥ नर नव रत न फोकटमें खोवें, ए सब हे मूरख प्रानी ॥ तिलोकरिख कहे सत संगतसुं, वेगें तरो नवजल पारी ॥ ए० ॥ ७ ॥ इति ॥

॥ अथ कक्का बत्तीसी उपर लावणी ॥

॥ कक्का कर्मकी अजब गति हे, मत करनां तुम नर नारी ॥ हस्तें हस्तें बांधे जीवडा, जुगते तब मुसकिल नारी ॥ छिनमें रा

वका रंक बणावे, छिनमें रांकको राय करे ॥ लक्ष चोराशी चार गतिमें, नाना विध जीव रूप धरे ॥ इंद्र चंद्र नरेंद्र सुरासुर, किस सुं नहिं रहेक यारी ॥ क० ॥ १ ॥ खख्खा खजाना संगी धर्मका, आगेकुं सुखदायक हे ॥ धर्म मूल क्षमा अगेवानी, जगतपतिका वायक हे ॥ गग्गा गर्व मत करो सियाना, गुरु कहेणी करो निःशंका ॥ गर्व किया राजा रावणने, खोय दीनी दममें लंका ॥ गर्व रह्या नहिं किसका जगमें, मगरूरी हे दुःखकारी ॥ क० ॥ २ ॥ घघ्घा तुं घर जो मानत मेरा, सो नहिं हे संगी तेरा ॥ तुं परदेशी चार दीनोंका, क्युं करता मेरा मेरा ॥ नन्ना नरमाइ रखना दिलमें, नरमाइ जगमें प्यारी ॥ करडा निसरडा वाजे जगमें, पावे नव नव दुःख भारी ॥ एरंड वृक्ष फल उपमा उसकें, धर्मी सबससुं नहिं यारी ॥ क० ॥ ३ ॥ चच्चा चर्चा तुम कर लो धर्मकी, कर्म भर्मकी खबर पडे ॥ मूढसुं वात करो मत बंदे, राग द्वेष उर क्लेश बढे ॥ छछ्छा छिन छिन छिजे उमर सब, किस्के भरोसें तुं अकडे ॥ काल अचानक एकदम अंदर, जेसें बाज तित्तर पकडे ॥ एसी समझकें छोड दे ममता, सतगुरु कहे रख हुशियारी ॥ क० ॥ ४ ॥ जज्जा जरासी कहुं हकीगत, जरा आया जोबन जावे ॥ जोर हवे जर जोरु जमी जन, तेरे संग कोइ नहिं आवे ॥ एसी जाण करो जैनधर्मकुं, जीवजन्ता बिन हे खुवारी ॥ झझ्झा झूठ मत बोलो बंदे, झूठी हे ममता माया ॥ झूठा लेणां झूठा देणां, झूठ झूठमें ललचाया ॥ आगूंका डर रख कर भैया, झूठ वात दे नीवारी ॥ क० ॥५॥ नन्ना नीम व्रत कर लो पहेली, जब लग बूढापा नहिं आवे ॥ रोग वदनमें आवे नहिं उर, इंद्रिका पूरण बल पावे ॥ टट्टा टेक तुम रखो धर्मकी, जब लग जीव रहे तनमें ॥ पापकी टेक करो मत कबहुं, मिले बदनामी जगजनमें ॥ सुभूमचक्री रावण चक्री, खोटी टेक लह्यो दुःख भारी ॥ क० ॥ ६ ॥ ठठ्ठा ठाठ

